# व्यावहारिक संस्कृत प्रशिक्षक



प्रधान सम्पादक :

**डॉ. सच्चिदानन्द पाठक**

सम्पादक :

**डॉ. विजय कुमार कर्ण**

संस्कृत विभागाध्यक्ष

विद्यान्त हिन्दू महाविद्यालय, लखनऊ


**उत्तर-प्रदेश-संस्कृत-संस्थानम्**

**लखनऊ**

*प्रकाशक :*
सुनीता चतुर्वेदी
आई.ए.एस.
निदेशक :
उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थानम्, लखनऊ

*प्राप्ति स्थान :*
विक्रय विभाग
उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थानम्
नया हैदराबाद, लखनऊ-२२६ ००७
फोन : २७८०२५१ फैक्स : २७८१३५२
वेबसाइट : www.upsanskritsansthanam.org
ई-मेल : nideshak@upsanskritsansthanam.org

*द्वितीय संस्करण :*
वि०सं० २०६८ (२०११ ई)
प्रतियाँ : ५०००
मूल्य : रु. १५० (एक सौ पचास रुपये)


मुद्रक : शिवम् आर्ट्स, निशातगंज, लखनऊ। दूरभाष : २७८२१७२, २७८२३४८

# आत्मकथ्यम्

"संस्कृतं नाम दैवी वागन्व्याख्याता महर्षिभिः" संस्कृत भाषा केवला भाषा एव नास्ति अपितु देव वाणी रूपेणाप्याख्याप्यते। तस्मात् कारणात् सज्जनाः उद्घोषयन्ति" भारतस्य प्रतिष्ठे द्वे संस्कृतं संस्कृतिस्तथा अयं भारत देशः विश्वेऽस्मिन् संस्कृतभाषा तथा भारतीयासंस्कृतेश्च कारणात् अग्रगण्यः अस्ति।

संस्कृत भाषाद्वारैव स्वर्गास्यापवर्गस्य च प्राप्तिभवितुं शक्नोति। स्वर्गापवर्गमार्गप्राप्तेः विधानम् संस्कृतैवनिहितमास्ति। एतदर्थं संस्कृतभाषायाः अध्ययनमावश्यकमस्ति। तदर्थंमुत्तरप्रदेशसंस्कृतसंस्थानम् संस्कृतभाषायाः प्रचाराय प्रसाराय च संस्कृत सम्भाषणशिविरमपि चालयति शिविरे संस्कृतभाषानुरागिणः संस्कृतभाषा सम्भाषणस्य अभ्यासं कुर्वन्ति। इदं संस्थानं सरलतम संस्कृतग्रन्थानां प्रकाशनं करोति। संस्कृत भाषा कठिना चास्ति इति भावनां विदूरीकर्तुं संस्कृत संस्थानम् प्रयासरतं विद्यते।

सम्प्रति सरलतम् व्यावहरिकसम्भाषणे संस्कृतशिविरेषु संस्कृतानुरगिणः सम्मिल्य मासावधौ मासत्रयावधौ वा अध्ययनं कृत्वा संस्कृतसम्भाषणे दक्षाः भवन्ति। संस्कृतभाषायाः प्रचाराय प्रसाराय च भारतसर्वकारः प्रदेश सर्वकारश्च सततमार्थिकमनुदानं प्रददाति। संस्कृतं प्रति कस्यापि कोऽपि दुरावः नास्ति।

समस्त भारतीयानामियंधारणा अस्ति यत् भारतीयसंस्कृतेः संरक्षणं संस्कृतेन विना नैवभवितुं शक्नोति। संस्थानस्य प्रमुखमुद्देश्यं सरलतमेन माध्यमेन संस्कृतभाषायाः शिक्षणं स्यात्। शिक्षण माध्यमेन जनाः संस्कृतभाषायाः ज्ञानं प्राप्य संस्कृतभाषायाः उन्नयने उद्यताः भवन्तु।

संस्कृत भाषा अत्यन्तं सरला ललिता मधुराचास्ति। भारतवर्षस्य प्रायशः सर्वभाषासु अशीति प्रतिशत शब्दाः संस्कृतभाषायाः एव गृहीताः सन्ति। अतः संस्कृतभाषायाः ज्ञानेन भारतस्य सर्वभाषाणां शिक्षणमत्यन्तम् सरलं भवति। अतः संस्कृत भाषायाः सामान्यज्ञानं प्रत्येक भारतीय नागरिकाय आवश्यकमस्ति।

अनेन भावेन लेखकः डॉ. सच्चिदानन्द पाठक महोदयाः इत्याख्य ग्रन्थं विलिख्य संस्कृतभाषां प्रति स्वयोगदानं कृतवान। अतः पाठकमहोदयाः अत्यन्तं वन्दनीयाः सन्ति। डॉ. विजय कर्ण महाभागेन ग्रन्थेस्मिन् शब्दकोशं संस्कृतभाषाविज्ञानमित्यादि अद्यतनीं सामग्रीं नियोज्य सरलतममाध्यमेन संस्कृत शिक्षणस्य यत् प्रयासं कृतवान एतदर्थं ते धन्यवादर्हाः सन्ति। मन्ये ग्रन्थोऽयं लोकोपकाराय भविष्यतीति शम्।

**डॉ. रेखा वाजपेई**
अध्यक्षः
उ.प्र. संस्कृत संस्थान, लखनऊ

अक्षय तृतीया वि.स. 2068
दिनाङ्क : 6 मई 2011

# प्रकाशकीय

**यस्तु प्रयुङ्क्ते कुशलों विशेषे शब्दान्यथावद्व्यवहारकाले।**

**सोऽनंतमाप्नोति जयं परत्र वाग्योगविद दुश्यति चापशब्दैः।।**

अर्थात् जो वाणी का प्रयोग जानने वाला शब्दों का यथावत् ज्ञान प्राप्त कर व्यवहार के समय (लिखने या बोलने में) शब्दों का कुशलता पूर्वक प्रयोग करता हैं, उसको इस लोक और परलोक में सफलता मिलती है। इसके विपरीत अपशब्दों का प्रयोग करने वाला दोष का भागी होता हैं।

महर्षि पतंजलि के अनुसार लोक व्यवहार में शुद्ध भाषा का प्रयोग करना चाहिए। संस्कृत भाषा के परिप्रेक्ष्य में यह कथन अत्यन्त सटीक है। संस्कृत भाषा के प्रयोग में शुद्धता एवं सरलता हो इसी उद्देश्य से इस ग्रन्थ के द्वितीय संस्करण का प्रकाशन किया जा रहा है।

उ.प्र. संस्कृत संस्थान द्वारा समय-समय पर व्यावहारिक संस्कृत प्रशिक्षण केन्द्र चलाए जाते हैं। इस प्रशिक्षण कार्यक्रम की कड़ी के रूप में इस ग्रन्थ का प्रकाशन किया गया था। यह ग्रन्थ संस्कृत भाषा के प्रशिक्षुओं में अत्यन्त लोकप्रिय है। इस ग्रन्थ के सम्यक् अध्ययन से प्रशिक्षार्थी संस्कृत भाषा में व्यवहार करने में निश्चित समर्थ हो सकेंगें, जिससे संस्कृत भाषा के प्रचार-प्रसार को एक नई दिशा मिलेगी। इस ग्रन्थ में एक ओर संस्कृत भाषा में व्यवहार हेतु अनेक पाठ है, वहीं रस अलंकार, छन्द तथा शब्द निर्माण प्रक्रिया पर भी पर्याप्त सामग्री है। साथ ही वाक् व्यवहार के लिए लगभग एक हजार संस्कृत हिन्दी-शब्द, शब्दकोश के रूप में प्रकाशित हैं।

इस ग्रन्थ के द्वितीय संस्करण के प्रकाशन की प्रमुख प्रेरणा स्रोत संस्थान की अध्यक्ष मा. डॉ. रेखा बाजपेई जी का हम आभार प्रकट करते हैं। ग्रन्थ के सम्पादक डॉ. विजय कर्ण, संस्कृत विभागाध्यक्ष, विद्यान्त हिन्दू डिग्री कालेज, लखनऊ को अत्यन्त साधुवाद जिन्होंने ग्रन्थ को नवीन रूप प्रदान करने के लिए अथक परिश्रम किया। ग्रन्थ के प्रकाशन में सहयोग के लिए डॉ. चन्द्रकला शाक्य, सर्वेक्षक, उ.प्र. संस्कृत संस्थान के सभी कर्मचारियों तथा सुन्दर प्रकाशन के लिए शिवम् आर्टस को धन्यवाद देती हूँ। ●

अक्षय तृतीया वि.स. 2068
6 मई 2011

**सुनीता चतुर्वेदी**
निदेशक

# प्राक्कथनम्

संस्कृतं केवलं भाषैव न, अपितु भारतीय-चिन्तनस्य माध्यमम्। संस्कृतं समेषामपि भारतीयानां गौरवं वैभवञ्चेत्यत्र नास्ति सन्देहावसरः। भारतीय-संस्कृतेराधारभूतं संस्कृतं साम्प्रतमपि सर्वत्र चकास्ति। दौर्भाग्यात् संस्कृतभाषायाः महत्त्वं गौरवञ्च विजानन्तोऽपि वयं भारतीयाः संस्कृतम्प्रति समुत्सुकाः न भवामः।

मन्ये, यदि बाल्यकालादेव भारतस्य गौरव-भूतस्य संस्कृतस्याध्ययनाध्यापनं सोत्साहं सर्वत्र यदि स्यात् एतस्योपयोगिता जनाः जानीयुः। सर्वप्रथमम् एतदर्थम् आवश्यकं विद्यते यत् एतादृशस्य पुस्तकस्य निर्माणं भवेत् येन जनेषु भाषाशिक्षणस्य कृते निर्धारितानां चतुर्णां श्रवण-भाषण-पठन-लेखनकौशलानां विकासो भवेत्।

भारतस्य ज्ञान-विज्ञान-चिन्तनगौरवपरम्परादीनां स्रोतः संस्कृतवाङ्मये एव वर्तते नास्ति अत्र कोऽपि संशयः। एते सर्वेऽपि विषयाः संस्कृतभाषया एव प्रकटीकृताः। कालान्तरे संस्कृत-विषये धारणा परिवर्तिता। देशस्य विभिन्नेषु भागेषु प्रवासं कृत्वा इदं मया अनुभूतम् यत् संस्कृतभाषा अतिकठिना इति भावस्य प्रचारः जातः। अस्य कठिनभावस्य चर्चायां प्रमुखभूताः युवानः युवतयः विद्यालये पठितारः छात्राः सन्ति। तेषाम् अस्य पूर्वाग्रहस्य निवारणमेव अस्य पुस्तकस्य मूले अस्ति।

सरल-विधिना वैज्ञानिकपद्धत्या इदं पुस्तकं लिखितम् अस्ति। सरलात् कठिनमार्गं प्रति गमनस्य स्वाभाविकी अभिरुचिः। अस्मिन् पुस्तके अस्यैव मार्गस्य अनुसरणं कृतं विद्यते। नूतनानां भाषाप्रशिक्षुणां कृते पुस्तकमिदम्। तस्मात् भाषायाः शिक्षणं प्रमुखं, व्याकरणस्य तत्रैव शनैः-शनैः भाषाबलेनैव ज्ञानं कारयितुं प्रयत्नः कृतोऽस्ति।

पुस्तकेऽस्मिन् भागचतुष्ट्यं विद्यते। प्रथमः भागः सम्भाषणभागः, यस्मिन् सरलविधिना संस्कृतसंभाषणं कर्तुम् अनिवार्यविषयाणाम् अध्यायाः सन्ति। द्वितीयः भागः अवबोधनस्य अस्ति। यस्मिन् संस्कृतभाषां श्रुत्वा अथवा दृष्ट्वा अर्थबोधः कथं स्यात् तदर्थम् उपायाः विवेचिताः सन्ति। तृतीयभागे शुद्धम् उच्चारणं कथं करणीयं तद् निमित्तं पाठाः सन्ति। यतो हि शुद्धम् उच्चारणमेव संस्कृतस्य आधारः वर्तते। चतुर्थे भागे सम्भाषणस्य कृते अथवा संस्कृतलेखनाय शब्दसामर्थ्यः अपेक्षते, अतः शब्दसामर्थ्यवर्धनाय पाठाः सन्ति। एवम् आहत्य 25 अध्यायेषु संस्कृतभाषायां प्रवेशाय रुचिरुत्पादनाय च प्रयत्नः विद्यते।

अस्य पुस्तकस्य रचनायाः कृते येषामपि महानुभावानां विदुषां चिन्तनं, लेखनं, सम्पादनं, मार्गदर्शनं प्राप्तं तेभ्यः सर्वेभ्यो महानुभावेभ्यः सादरं प्रणामाञ्जलिम् आभारञ्च प्रकटयामि। विदुषां सत्परामर्शः एव मादृशस्य लेखकस्य कृते पाथेयं भविष्यति। इति।

**विजयकुमार कर्णः**

सम्पादकः

वैशाख शुक्ल अक्षय तृतीया

विक्रम सम्वत् 2068

ॐ

# व्यावहारिक संस्कृत प्रशिक्षक


| क्र. सं. | विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|

**प्रथम भाग - सम्भाषण**

| | | |
|---|---|---|
| 1. | परिचय प्राप्त करना (सर्वनाम, षष्ठी विभक्ति) | 1 |
| 2. | अव्यय पदों का प्रयोग | 9 |
| 3. | विभक्ति ज्ञान | 29 |
| 4. | प्रत्ययों का प्रयोग | 45 |
| 5. | लकारों का ज्ञान क्रिया पदों का प्रयोग | 62 |
| 6. | विशेष्य-विशेषण भाव | 78 |
| 7. | उपसर्गों का परिचय | 85 |
| 8. | वाच्य ज्ञान | 88 |
| 9. | लिङ्ग ज्ञान | 93 |
| 10. | सम्भाषण के सरल तकनीक | 96 |

| क्र. सं. | विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|

## द्वितीय भाग-अवबोधन


1. सन्धि परिचय — 105
   स्वर, व्यञ्जन, विसर्ग-सन्धियां
2. समास परिचय, अर्थ एवं भेद — 110
3. कारक/विभक्ति परिचय — 116
4. उपसर्ग — 128
5. सम्भाषण के कतिपय नमूने — 139


## तृतीय भाग-उच्चारण


1. वर्णों का परिचय एवं उच्चारण — 181
   स्वर, व्यञ्जन, संयुक्तवर्ण
2. वैदिक स्वर सङ्केत तथा वैदिक छन्द परिचय — 185
3. पद्य उच्चारण, काव्य पाठ तथा लौकिक छन्द परिचय — 188
4. रस तथा अलङ्कार — 196
5. प्रमुख न्यायों का परिचय — 215

| क्र. सं. | विषय | पृष्ठ संख्या |
| --- | --- | --- |

## चतुर्थ भाग - शब्द सामर्थ्य


| | | |
| --- | --- | --- |
| 1. | शब्द निर्माण प्रक्रिया | 217 |
| 2. | शब्द कोश | 221 |
| 3. | परिशिष्ट | 252 |
| 4. | शब्द रूप | 259 |
| 5. | धातु रूप | 269 |

# प्रथम भाग – सम्भाषण भाग

## प्रथम : अध्याय

### परिचय प्राप्त करना

किसी भी व्यक्ति से सम्भाषण करने का प्रारम्भ उस व्यक्ति के परिचय प्राप्त करने से होता है, अतः किसी भी भाषा में सम्भाषण हेतु परिचय प्राप्त करने का अपना महत्व होता है। इस दृष्टि से परिचय सम्पादन हेतु मुख्य अंश है :-

| | |
|---|---|
| **मम नाम गणेशः** | मेरा नाम गणेश (है)। (अपने को उद्देश्य कर/पुरुष) |
| **भवतः नाम किम् ?** | आपका (पुं) नाम क्या (है)? (अन्य को उद्देश्य कर) |
| **भवत्याः नाम किम् ?** | आपका (स्त्री.) नाम क्या (है)? (अन्य महिला को उद्देश्य कर) |
| **मम नाम राजीवः।** | मेरा नाम राजीव (है)। उत्तर (पुरुष के द्वारा) |
| **भवतः नाम किम् ?** | आपका (पुं.) नाम क्या (है)? प्रश्न (पुरुष के लिए) |
| **मम नाम सुरेशः।** | मेरा नाम सुरेश (है)। उत्तर (पुरुष के द्वारा) |
| **भवत्याः नाम किम् ?** | स्त्री. के लिए पु. के द्वारा तथा स्त्री. के द्वारा (प्रश्न)। |
| **भवतः नाम किम् ?** | पुं. के लिए पुं. द्वारा तथा स्त्री. के द्वारा- (प्रश्न)। |
| **मम नाम राधा अस्ति।** | मेरा नाम राधा है। |
| **मम नाम सीता अस्ति।** | मेरा नाम सीता है। |
| **भवत्याः नाम किम् अस्ति?** | आपका (स्त्री.) नाम क्या है? |
| **मम नाम रमा।** | मेरा नाम रमा है। |
| **भवतः नाम किम्?** | आपका (पुं.) नाम क्या (है) ? |
| **मम नाम गणेशः अस्ति।** | मेरा नाम गणेश है। |

(यहाँ मम, भवतः भवत्याः षष्ठ्यन्त रूप हैं। )

**☞ (2) सर्वनाम शब्दों का ज्ञान**

| | | |
|---|---|---|
| **सः** | **सा** | **तत्** |
| वह (पुं.) | वह (स्त्री.) | वह (नपुं.) |
| **कः** | **का** | **किम्** |
| कौन (पुं.) | कौन (स्त्री.) | कौन (नपुं.) |

दूर अवस्थित पुंल्लिङ्ग वस्तुओं के लिए **सः**, दूर अवस्थित स्त्री. के लिए **सा**, दूर अवस्थित नपुं. के लिए **तत्**, का प्रयोग होता है।

इसी क्रम में प्रश्न करने हेतु पुं., स्त्री. और नपुं. के लिए क्रमशः **कः**, **का** और **किम्** का प्रयोग होता है।

यथा - **सः कः?** — **सः शिक्षकः।**
वह (पुं.) कौन (है)? — वह शिक्षक (है)।

**सा का?** — **सा बालिका।**
वह (स्त्री.) कौन है? — वह बालिका (है)।

**तत् किम्?** — **तत् पुष्पम्।**
वह (नपुं.) क्या (है)? — वह फूल (है)।

| | | |
|---|---|---|
| **एषः** | **एषा** | **एतत्** |
| (यह पुं.) | (यह स्त्री.) | (यह नपुं.) |
| **कः** | **का** | **किम्** |
| कौन (पुं.) | कौन (स्त्री.) | क्या (नपुं.) |

समीप स्थित पुंल्लिङ्ग के लिए **एषः** का प्रयोग, स्त्री. के लिए **एषा** और नपुं. के लिए **एतत्** का प्रयोग होता है।

**एषः कः?** — **एषः पुरुषः।**
यह कौन (है)? — यह पुरुष (है)।

**एषा का?** — **एषा महिला।**
यह कौन (है)? — यह महिला (है)।

**एतत् किम्?** — **एतत् गृहम्।**
यह क्या (है)। — यह घर (है)।

**लघुकथा-एकः काकः। सः पिपासितः। कुत्रापि जलं नास्ति। सः भ्रमति। एकम् उद्यानम्। तत्र एकः घटः। घटे अल्पं जलम्। काकः शिलाखण्डम् आनयति। जलम् उपरि आगच्छति। काकः जलं पिबति। गच्छति।**

☛ **सर्वनाम द्विवचन**

| | | |
|---|---|---|
| **तौ** | **ते** | **ते** |
| वे दोनों (पु.द्वि.) | वे दोनों (स्त्री. द्वि.) | वे दोनों (नपुं. द्वि.) |

**मूषकौ खादतः।**
दो चूहे खाते हैं।

**बालौ हसतः।**
दो लड़के हँसते हैं।

**अजे चरतः।**
दो बकरियाँ चरती है।

**महिले गायतः।**
दो महिलायें गाती हैं।

**वाहने चलतः।**
दो वाहन जाते हैं।

**पुष्पे विकसतः।**
दो फूल खिलते हैं।

☞ **सर्वनाम बहुवचन**

| | | |
|---|---|---|
| **ते** | **ताः** | **तानि** |
| वे सब (पुं.बहु.) | वे सब (स्त्री. बहु.) | वे सब (नपुं. बहु) |

**ते बालकाः गच्छन्ति।**
वे लड़के जाते हैं।

**ते पुरुषाः गच्छन्ति।**
वे पुरुष जाते हैं।

**ताः महिलाः गच्छन्ति।**
वे महिलायें जाती हैं।

**ताः बालिकाः गच्छन्ति।**
वे लड़कियाँ जाती हैं।

**तानि फलानि पतन्ति।**
वे फल गिरते हैं।

**तानि पुष्पाणि विकसन्ति।**
वे फूल खिलते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| **एतौ** | **एते** | **एते** |
| ये दोनों (पुं. द्वि.) | ये दोनों (स्त्री. द्वि.) | ये दोनों (नपुं. द्वि.) |
| **एतौ घटौ स्तः।** | **एते बालिके स्तः।** | **एते मन्दिरे स्तः।** |
| ये दोनों घड़े हैं। | ये दोनों बालिकाये हैं। | ये दोनों मन्दिर हैं। |
| **एते** | **एताः** | **एतानि** |
| ये सब (पुं.बहु.) | ये सब (स्त्री. बहु.) | ये सब (नपुं. बहु) |
| **एते ग्रन्थाः सन्ति।** | **एताः महिलाः सन्ति।** | **एतानि गृहाणि सन्ति।** |
| ये ग्रन्थ हैं। | ये महिलायें हैं। | ये घर है। |

**एतानि चित्राणि सन्ति।**
ये चित्र हैं।

☞ **(3) परिचय-अन्य प्रकार से**

| | | |
|---|---|---|
| **अहम्** | **भवान्** | **भवती** |
| मैं (पुं/स्त्री.) | आप (पुं.) | आप (स्त्री.) |

अहं के साथ अपना नाम जोड़कर परिचय देना चाहिए। यथा-

| | |
|---|---|
| **अहं रमेशः।** | **अहं मोहनः।** |
| मैं रमेश (हूँ)। | मैं मोहन (हूँ)। |
| **भवान् कः?** | **अहं सुरेशः।** |
| आप (पुं.) कौन हैं ? | मैं सुरेश (हूँ)। |

☛ **गुणवाचक शब्दों को जोड़कर भी परिचय देते हैं। यथा-**

| | |
|---|---|
| **अहं धीरः अस्मि।** | **अहं देशभक्तः अस्मि।** |
| मैं धीर हूँ। | मैं देशभक्त हूँ। |
| **भवान् कः अस्ति?** | **अहं समाजसेवकः अस्मि।** |
| आप (पुं.) कौन हैं? | मैं समाजसेवक हूँ। |

स्त्री. के लिए

| | |
|---|---|
| **अहं रमा अस्मि।** | **अहं सुधा अस्मि।** |
| मैं रमा हूँ । | मैं सुधा हूँ। |
| **भवती का?** | **अहं राधा अस्मि।** |
| आप (स्त्री) कौन (हैं) ? | मैं राधा हूँ। |
| **अहं समाजसेविका।** | **अहं वीराङ्गना।** |
| मैं समाजसेविका। | मैं वीर स्त्री। |
| **त्वं कः?** | **अहं गणेशः अस्मि।** |
| तुम कौन (पुं.)? | मैं गणेश हूँ। |
| **त्वं का?** | **अहं शीला अस्मि।** |
| तुम कौन (स्त्री) ? | मैं शीला हूँ। |
| **अहं नायकः अस्मि।** | **अहं नायिका अस्मि।** |
| मैं नायक हूँ। | मैं नायिका हूँ। |
| **अहं चिकित्सिकः अस्मि।** | **अहं शिक्षिका अस्मि।** |
| मैं चिकित्सिक हूँ। | मैं शिक्षिका हूँ। |
| **अहं कर्मकरः अस्मि।** | **अहं कर्मकरी अस्मि।** |
| मैं कर्मचारी हूँ। | मैं कर्मचारिणी हूँ। |
| **अहं गृहस्थः अस्मि।** | **अहं गृहिणी अस्मि।** |
| मैं गृहस्थ हूँ। | मैं गृहिणी हूँ। |
| **अहं पुरुषः अस्मि।** | **अहं महिला अस्मि।** |
| मैं पुरुष हूँ। | मैं महिला हूँ। |

| | | |
|---|---|---|
| **भवान् युवकः अस्ति।** | **भवन्तौ युवकौ स्तः।** | **भवन्तः युवकाः सन्ति।** |
| आप युवक हैं। | आप दोनों युवक है। | आप सब युवक है। |
| **भवान् सुशीलः।** | **भवन्तौ सुशीलौ।** | **भवन्तः सुशीलाः।** |
| आप सुशील। | आप दोनों सुशील। | आप सब सुशील। |
| **भवान् गायकः।** | **भवन्तौ गायकौ।** | **भवन्तः गायकाः।** |
| आप गायक। | आप दोनों गायक। | आप सब गायक। |
| **भवान् शिक्षकः।** | **भवन्तौ शिक्षकौ।** | **भवन्तः शिक्षकाः।** |
| आप शिक्षक। | आप दोनों शिक्षक। | आप सब शिक्षक। |
| **भवान् कः?** | **भवन्तौ कौ?** | **भवन्तः के ?** |
| आप कौन? | आप दोनों कौन? | आप सब कौन? |

स्त्रीलिङ्ग

| | | |
|---|---|---|
| **भवती का?** | **भवत्यौ के?** | **भवत्यः काः?** |
| आप कौन? | आप दोनों कौन? | आप सब कौन? |
| **भवती शिक्षिका।** | **भवत्यौ शिक्षिके।** | **भवत्यः शिक्षिकाः।** |
| आप शिक्षिका। | आप दोनों शिक्षिकायें। | आप सब शिक्षिकायें। |
| **भवती चतुरा।** | **भवत्यौ चतुरे।** | **भवत्यः चतुराः।** |
| आप चतुर (हैं)। | आप दोनों चतुर (हैं)। | आप सब चतुर (हैं)। |
| **भवती गायिका।** | **भवत्यौ गायिके।** | **भवत्यः गायकाः।** |
| आप गायिका। | आप दोनों गायिका। | आप सब गायिका। |
| **भवती ग्राहिका।** | **भवत्यौ ग्राहिके।** | **भवत्यः ग्राहिकाः।** |
| आप ग्राहिका (हैं)। | आप दोनों ग्राहिका (हैं)। | आप सब ग्राहिका (हैं)। |
| **अहं छात्रः।** | **आवां छात्रौः।** | **वयं छात्राः।** |
| मैं छात्र। | हम दोनों छात्र। | हम सब छात्र। |
| **अहं रक्षकः।** | **आवां रक्षकौ।** | **वयं रक्षकाः।** |
| मैं रक्षक। | हम दोनों रक्षक। | हम सब रक्षक। |
| **अहं सेवकः।** | **आवां सेवकौ।** | **वयं सेवकाः।** |
| मैं सेवक। | हम दोनों सेवक। | हम सब सेवक। |
| **अहं कार्यकर्ता अस्मि।** | **आवां कार्यकर्तारौ स्वः।** | **वयं कार्यकर्तारः स्मः।** |
| मैं कार्यकर्ता हूँ। | हम दोनों कार्यकर्ता हैं। | हम सब कार्यकर्ता हैं। |

| | | |
|---|---|---|
| **अहं पाठकः अस्मि।** | **आवां पाठकौ स्वः।** | **वयं पाठकाः स्मः।** |
| मैं पाठक हूँ। | हम दोनों पाठक हैं। | हम सब पाठक हैं। |
| **अहं भारतवासी अस्मि।** | **आवां भारतवासिनौ स्वः।** | **वयं भारतवासिनः स्मः।** |
| मैं भारतवासी हूँ। | हम दोनों भारतवासी हैं। | हम सब भारतवासी हैं। |
| **अहं ग्रामवासी अस्मि।** | **आवां ग्रामवासिनौ स्वः।** | **वयं ग्रामवासिनः स्मः।** |
| मैं ग्रामवासी हूँ। | हम दोनों ग्रामवासी हैं। | हम सब ग्रामवासी हैं। |

**☛ षष्ठी पाठः**

| | | |
|---|---|---|
| **तस्य (पुं.)** | **तस्याः (स्त्री.)** | **तस्य (नपुं.)** |
| उसका | उसकी | उसका |
| **कस्य (पुं.)** | **कस्याः (स्त्री.)** | **कस्य (नपुं.)** |
| किसका | किसकी | किसका |
| **एतस्य (पुं.)** | **एतस्याः (स्त्री.)** | **एतस्य (नपुं.)** |
| इसका | इसकी | इसका |
| **बालकस्य** | **बालिकायाः** | **फलस्य** |
| बालक का | बालिका का | फल का |
| **मम (पुं./स्त्री.)** | **भवतः (पुं.)** | **भवत्याः (स्त्री.)** |
| मेरा/मेरी | आप का | आप की |

अकारान्त पुंल्लिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग के षष्ठी विभक्ति एक वचन में प्रायः **'स्य'** जुड़ा दिखता है-

| | | | |
|---|---|---|---|
| **रामः** | **रामस्य** | **फलम्** | **फलस्य** |
| राम | राम का | फल | फल का |

आकारान्तस्त्रीलिङ्ग एक वचन में प्रायः **'याः'** जुड़ा दिखता है-

| | | | |
|---|---|---|---|
| **रमा** | **रमायाः** | **सीता** | **सीतायाः** |
| रमा | रमा का | सीता | सीता का |

ईकारान्तस्त्रीलिंङ्ग एक वचन में अन्त्य इकार को हटाकर **'याः'** जुड़ा दिखता है-

| | | | |
|---|---|---|---|
| **नदी** | **नद्याः** | **घटी** | **घट्याः।** |
| नदी | नदी का | घड़ी | घड़ी का |

**सामान्य सम्बन्ध को बताने हेतु षष्ठी विभक्ति का प्रयोग होता है। जैसे-**

**दशरथस्य पुत्रः रामः।**
दशरथ का पुत्र राम।

**विश्वामित्रस्य शिष्यः श्रीरामचन्द्रः।**
विश्वामित्र का शिष्य श्रीरामचन्द्र।

**कौशल्यायाः पतिः दशरथः।**
कौशल्या का पति दशरथ।

**ताडकायाः संहारकः श्रीरामचन्द्रः।**
ताडका का संहारक श्रीरामचन्द्र।

**देवक्याः पुत्रः श्रीकृष्णः।**
देवकी का पुत्र श्रीकृष्ण।

**फलस्य नाम आम्रम्।**
फल का नाम आम।

**भवतः गृहस्य नाम किम्?**
आपके (पुं.) घर का नाम क्या है ?

**मातुः सहोदरः मातुलः।**
माता का भाई मामा।

**पितुः सहोदरः पितृव्यः।**
पिता का भाई चाचा।

**पितुः पिता पितामहः।**
पिता का पिता दादा।

**पत्युः पिता श्वसुरः।**
पति का पिता ससुर।

**पत्युः माता श्वश्रूः।**
पति की माता सास।

**पत्युः सहोदरः देवरः।**
पति का भाई देवर।

**सीतायाः पतिः रामः।**
सीता का पति राम।

**लक्ष्मणस्य अग्रजः भरतः।**
लक्ष्मण का अग्रज भरत।

**अयोध्यायाः नृपः श्रीरामचन्द्रः।**
अयोध्या का राजा श्रीरामचन्द्र।

**कैक्ययाः पुत्रः भरतः।**
कैकेयी का पुत्र भरत।

**नद्याः नाम गङ्गा**
नदी का नाम गङ्गा।

**मम मातुलः चेन्नै नगरे वसति।**
मेरे मामा चेन्नै नगर में रहते है।

**मम गृहस्य नाम आकांक्षा।**
मेरे घर का नाम आकांक्षा है।

**मातुः सहोदरी मातृभगिनी।**
माता की बहन मौंसी।

**पितुः सहोदरी पितृभगिनी।**
पिता की बहन बुआ।

**पितुः माता पितामही।**
पिता की माँ दादी।

**पत्न्याः पिता श्वसुरः।**
पत्नी का पिता ससुर।

**पतन्याः माता श्वश्रूः।**
पत्नी की माता सास।

**पत्न्याः सहोदरः श्यालः।**
पत्नी का भाई साला।

**देवरस्य पत्नी याता।**

देवर की पत्नी देवरानी।

**भगिन्याः पुत्रः भागिनेयः।**

बहन का पुत्र भांजा।

**पत्युः भगिनी ननान्दा।**

पति का बहन ननद।

**सहोदरस्य पत्नी भ्रातृजाया।**

सहोदर भाई की पत्नी भाभी।

**भगिन्याः पतिः आवुत्तः।**

बहन का पति जीजा।

**पुत्र्याः पुत्रः दौहित्रः।**

पुत्री का पुत्र नाती।

**पुत्रस्य पत्नी स्नुषा।**

पुत्र की पत्नी बहू।

**सीतायाः श्वसुरः दशरथः आसीत्।**

सीता का ससुर दशरथ थे।

**रामस्य श्वसुरः जनकः आसीत्।**

राम के ससुर जनक थे।

**सीतायाः श्वश्रूः कौसल्या आसीत्।**

सीता की सास कौशल्या थी।

**शिवस्य श्वश्रूः मेना आसीत्।**

शिव की सास मैना थी।

**लक्ष्मणस्य भ्रातृजाया सीता आसीत्।**

लक्ष्मण की भाभी सीता थी।

**दशरथस्य स्नुषा सीता आसीत्।**

दशरथ की बहु सीता थी।

**कंसस्य भागिनेयः श्रीकृष्णः आसीत्।**

कंस का भांजा श्रीकृष्ण थे।

**कंसस्य आवुत्तः वसुदेवः आसीत्।**

कंस का जीजा वसुदेव था।

**रूक्मिन्याः ननान्दा सुभद्रा आसीत्।**

रूक्मिणी की ननद सुभद्रा थी।

**धृतराष्ट्रस्य श्यालः शकुनिः आसीत्।**

धृतराष्ट्र का साला शकुनि था।

# द्वितीय : अध्याय

## सम्भाषण में अव्यय पदों का प्रयोग

संस्कृत सम्भाषण में अव्यय पदों का प्रयोग विशेष महत्व रखता है। अव्यय पदों की प्रकृति अपरिवर्तनीय होती है। अर्थात् किसी भी पुरुष वचन तथा काल में इसके रूप में परिवर्तन नहीं आता। विभिन्न अव्यय पदों के पहले और पश्चात् निश्चित विभक्ति लगती है।

**सदृशं त्रिषु लिंगेषु सर्वासु च विभक्तिषु।**
**वचनेषु च सर्वेषु यन्नव्येति तदव्ययम्।।**

अव्यय पदों के प्रयोग हेतु इस अध्याय में अनेकानेक उदाहरण एवं तकनीक वर्णित है।

**स्थानवाचक** अव्यय पदों का परिचय-

**अस्ति**
है

**नास्ति**
नहीं है

**अत्र**
यहाँ

**तत्र**
वहाँ

**कुत्र**
कहाँ

**सर्वत्र**
सभी जगह

**अन्यत्र**
अन्य स्थान पर

**एकत्र**
एक जगह

**रामः अत्र पठति।**
राम यहाँ पढ़ता है।

**सुरेशः तत्र लिखति।**
सुरेश वहाँ लिखता है।

**मोहनः कुत्र गच्छति?**
मोहन कहाँ जाता है।

**मोहनः विद्यालयं गच्छति।**
मोहन विद्यालय जाता है।

**सीता कुत्र अस्ति ?**
सीता कहाँ है ?

**सीता अन्यत्र अस्ति।**
सीता अन्य स्थान पर है।

**छात्राः कुत्र सन्ति?**
छात्र कहाँ हैं?

**छात्राः एकत्र सन्ति।**
छात्र एक जगह हैं।

**सः रमेशः अस्ति सुरेशः नास्ति।**
वह रमेश है, सुरेश नहीं है।

**सा राधा अस्ति गीता नास्ति।**
वह राधा है, गीता नहीं है।

**तत् मन्दिरम् अस्ति वाचनालयः नास्ति।**
वह मन्दिर है, वाचनालय नहीं है।

**तत गृहम् अस्ति विद्यालयः नास्ति।**
वह घर है, विद्यालय नहीं।

**कालवाचक** अव्यय पद -

अद्य = आज,
श्वः = आने वाला कल।
परश्वः = आने वाला परसो।
प्रपरश्वः = आने वाला नरसो।
ह्यः = बीता हुआ कल।
परह्यः = बीता हुआ परसो।
प्रपरह्यः = बीता हुआ नरसो।

**अद्य मंगलवासरः अस्ति।**
आज मंगलवार है।

**श्वः कः वासरः अस्ति?**
कल (आने वाला) कौन दिन है?

**श्वः बुधवासरः अस्ति।**
कल बुधवार है।

**परश्वः कः वासरः अस्ति?**
परसों कौन दिन है ?

**परश्वः गुरुवासरः अस्ति।**
परसों गुरुवार है।

**प्रपरश्वः कः वासरः ?**
नरसों कौन दिन है?

**प्रपरश्वः शुक्रवासरः अस्ति।**
नरसो शुक्रवार है।

**ह्यः कः वासरः आसीत?**
कल (बीता हुआ) कौन दिन था?

**ह्यः सोमवासरः आसीत्।**
कल सोमवार था।

**परह्यः कः वासरः आसीत्?**
परसो कौन दिन था?

**परह्यः रविवासरः आसीत्।**
परसो रविवार था।

**प्रपरह्यः कः वासरः आसीत्?**
नरसो कौन दिन है/था?

**प्रपरह्यः शनिवासरः आसीत्।**
नरसो शनिवार था।

☛ **दिशावाचक** अव्यय पद-

| **पुरतः** | **पृष्ठतः** | **वामतः** | **दक्षिणतः** | **उपरि** | **अधः** |
|---|---|---|---|---|---|
| सामने | पीछे | बायें | दायें | ऊपर | नीचे |

इन अव्ययों के पूर्व षष्ठी विभक्ति के शब्द प्रयुक्त होते हैं-

**बालकस्य पुरतः शिक्षकः अस्ति।**
बालक के सामने शिक्षक है।

**बालकस्य पृष्ठतः बालिका अस्ति।**
बालक के पीछे बालिका है।

**बालकस्य वामतः आसन्दः अस्ति।**
बालक के बायीं ओर कुर्सी है।

**बालकस्य दक्षिणतः प्रयोगशाला अस्ति।**
बालक के दायीं ओर प्रयोगशाला है।

**बालिकायाः पुरतः उत्पीठिका अस्ति।**
बालिका के सामने मेज है।

**बालिकायाः पृष्ठतः चित्रम् अस्ति।**
बालिका के पीछे चित्र है।

**बालिकायाः वामतः सखी अस्ति।**
बालिका के बायीं ओर सखी है।

**बालिकायाः दक्षिणतः शिक्षिका अस्ति।**
बालिका के दायीं ओर शिक्षिका है।

**भवनस्यः उपरि दीपः अस्ति।**
भवन के ऊपर दीपक है।

**बालिकायाः अधः कटः अस्ति।**
बालिका के नीचे दरी है।

**सेतोः उपरि वाहनम् अस्ति।**
पुल के ऊपर गाड़ी है।

**सेतोः अधः जलम् अस्ति।**
पुल के नीचे पानी है।

**मम गृहस्य पुरतः मार्गः अस्ति।**
मेरे घर के सामने रास्ता है।

**मम गृहस्य पृष्ठतः सरोवरः अस्ति।**
मेरे घर के पीछे सरोवर है।

**मम गृहस्य वामतः मन्दिरम् अस्ति।**
मेरे घर के बायीं ओर मन्दिर है।

**मम गृहस्य दक्षिणतः वीथी अस्ति।**
मेरे घर के दायीं ओर गली है।

ऊपर के सभी वाक्यों में पुरतः, पृष्ठतः, वामतः, दक्षिणतः, उपरि और अधः इन अव्ययों से पूर्व षष्ठी विभक्ति के शब्द प्रयुक्त हैं।

☞ **विरूद्धार्थक** अव्यय पद-

| | | | |
|---|---|---|---|
| **शीघ्रम्** | **मन्दम्** | **उच्चैः** | **शनैः** |
| तेजी से | धीमे से | जोर से | धीमे |
| **कथम्** | **सम्यक्** | **किमर्थम्** | **अपि** |
| कैसे | ठीक | किसलिए | भी |
| **यदि** | **तर्हि** | **यथा** | **तथा** |
| यदि | तो | जैसे | वैसे |
| **अद्य आरभ्य** | **श्वः आरभ्य** | **यदा** | **तदा** |
| आज से | कल से | जब | तब |
| **बहु** | **किञ्चित्** | **इव** | **किन्तु** |
| अधिक | थोड़ा | समान | किन्तु |
| **च** | **एव** | **अतः** | **यतः** |
| और | ही | अतः | क्योंकि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| **किल!** | **बहुशः** | **बहिः** | **अन्तः** |
| निश्चय बोधक | प्रायशः | बाहर | अन्दर |
| **इतोऽपि** | **चेत्** | **नो चेत्** | |
| और भी | हो तो | नहीं हो तो | |

उपर्युक्त अवधारणार्थक विरुद्धार्थक सम्बन्धज्ञापक अव्यय पदों के उदाहरण-

**शशकः शीघ्रं गच्छति।**
खरगोश शीघ्र जाता है।

**कच्छपः मन्दं गच्छति।**
कछुआ धीमे जाता है।

**अहं शीघ्रं गच्छामि।**
मैं शीघ्र जाता हूँ।

**मम अनुजः मन्दं गच्छति।**
मेरा भाई धीरे जाता है।

**विमानं शीघ्रं गच्छति।**
विमान तेजी से जाता है।

**वृषभयानं मन्दं गच्छति।**
बैलगाड़ी धीमे जाती है।

**नीरजा शनैः गायति।**
नीरजा धीरे गाती है।

**दिलीपः उच्चैः पठति।**
दिलीप जोड़ से पढ़ता है।

***नोट :- यहाँ शनैः की जगह नीचैः का भी प्रयोग सम्भव है।***

**अहं शीघ्रं लिखामि।**
मैं शीघ्रता से लिखता हूँ।

**रमेशः मन्दं लिखति।**
रमेश धीरे-धीरे लिखता है।

**अश्वः कथं गच्छति?**
घोड़ा कैसे जाता है?

**अश्वः शीघ्रं गच्छति।**
घोड़ा जल्दी जाता है।

**सिंहः कथं गर्जति।**
सिंह कैसे गर्जता है?

**सिंहः उच्चैः गर्जति।**
सिंह जोड़ से गर्जता है।

***रमेशः*** **-भवतः स्वास्थ्यं कथम् अस्ति?**
*रमेश* -आपका स्वास्थ्य कैसा है ?

***सुरेशः*** **-मम स्वास्थ्यं सम्यक् अस्ति।**
*सुरेश* -मेरा स्वास्थ्य अच्छा है।

***रमेशः*** **-भोजनं कथम् अस्ति?**
*रमेश* -भोजन कैसा है।

***सुरेशः*** **-भोजनं सम्यक् अस्ति।**
*सुरेश* -भोजन अच्छा है।

☞ *'किमर्थम्' इस अव्यय का प्रयोग-*

**सः किमर्थं विद्यालयं गच्छति?**
वह क्यों विद्यालय जाता है?

**सः पठनार्थं विद्यालयं गच्छति।**
वह पढ़ने के लिए विद्यालय जाता है।

**सः किमर्थं पठति?**
वह किसलिए पढ़ता है?

**सः ज्ञानार्थं पठति।**
वह ज्ञान के लिए पढ़ता है।

**भवती किमर्थं मन्दिरं गच्छति?** **अहम् अर्चनार्थं मन्दिरं गच्छामि।**
आप (स्त्री.) किसलिए मन्दिर जाती है। मैं पूजा करने के लिए मन्दिर जाती हूँ।

☞ ***अपि*** *- अव्यय पद का प्रयोग-*

**रामः गीतं गायति नृत्यम् अपि करोति।** **सुधा रामायणं पठति गीताम् अपि पठति।**
राम गीत गाता है नृत्य भी करता है। सुधा रामायण पढ़ती है गीता भी पढ़ती है।

**देवदत्तः हिन्दीं जानाति संस्कृतम् अपि जानाति।**
देवेदत्त हिन्दी जानता है संस्कृत भी जानता है।

☞ **च**-अव्यय पद का प्रयोग-सामान्यतः समुच्चय के अन्त में **च** का प्रयोग किया जाता है। यथा-

**राजीवः रामायणं महाभारतं गीतां च पठति।** **अहं मथुरां काशीं वृन्दावनं च गच्छामि।**
राजीव रामायण, महाभारत और गीता पढ़ता है। मैं मथुरा काशी और वृन्दावन जाता हूँ।

***अतः***-*अव्यय पद का प्रयोग-*

**बुभुक्षा भवति** **अतः भोजनं करोमि।**

भूख होती है। अतः भोजन करता हूँ।

**अद्य वृष्टिः भवति अतः अहं बहिः न गच्छामि।**
आज वृष्टि हो रही है अतः मैं बाहर नहीं जाता हूँ।

☞ **एव**-अव्यय पद का प्रयोग-

**बकासुरः भोजनम् एव इच्छति स्म।** **कुम्भकर्णः निद्राम् एव इच्छति स्म।**
बकासुर भोजन ही चाहता था। कुम्भकर्ण सोना ही चाहता था।
**अहं संस्कृतमेव वदामि।** **अहं मधुरमेव इच्छामि।**
मैं संस्कृत ही बोलता हूँ। मैं मधुर ही चाहता हूँ।

☞ **यदि-तर्हि** अव्यय पद का प्रयोग-जहाँ विशेषतः समय के विषय में ज्ञापन किया होता है वहाँ **यदा-तदा** का प्रयोग होता है तथा अन्यत्र **यदि-तर्हि** का प्रयोग होता है।

**संस्कृतं पठति।** **आनन्दं प्राप्नोति।**

संस्कृत पढ़ता है। आनन्द प्राप्त करता है।

**यदि संस्कृतं पठति तर्हि आनन्दं प्राप्नोति।**
यदि संस्कृत पढ़ता है तो आनन्द मिलता है।

**मसि नास्ति।** **लेखनी न लिखति।**
मसि नहीं है। लेखनी नहीं लिखती है।

**यदि मसि नास्ति तर्हि लेखनी न लिखति।**
यदि मसि नहीं है तो लेखनी नहीं लिखती है।

☞ ***यथा-तथा*** *अव्यय पद का प्रयोग-*

**यथा रमा गायति तथा गीता न गायति।**
जैसी रमा गाती है वैसी गीता नहीं गाती है।

**यथा मोहनः अभिनयति तथा अभिषेकः न अभिनयति।**
जैसा अभिनय मोहन करता है वैसा अभिषेक नहीं करता है।

**यथा गुरुः तथा शिष्यः।**
जैसा गुरु वैसा शिष्य।

**यथा राजा तथा प्रजा।**
जैसा राजा वैसी प्रजा।

☞ ***अद्य आरभ्य*** *अव्यय पद का प्रयोग-*

**अहम् अद्य आरभ्य पाठं पठामि श्वः आरभ्य श्रावयिष्यामि।**
मैं आज से पाठ पढ़ता हूँ, कल से सुनाऊँगा।

**रमेशः अद्य आरभ्य योगासनं करोति, श्वः आरभ्य प्राणायामं करिष्यति।**
रमेश आज से योगासन करता है, कल से प्राणायाम करेगा।

☞ ***श्वः आरभ्य*** *अव्यय पद का प्रयोग-*

**रामः श्वः आरभ्य योगासनं करिष्यति।**
राम कल से योगासन करेगा।

**सुनीता श्वः आरभ्य कलहं न करिष्यति।**
सुनीता कल से कलह नहीं करेगी।

**बालकाः श्वः आरभ्य रात्रिभ्रमणं न करिष्यन्ति।**
लड़के कल से रात्रि में नहीं घूमेंगे।

**सपना श्वः आरभ्य दरिद्रसेवां करिष्यति।**
सपना कल से दरिद्र की सेवा करेगी।

इस प्रयोग की विशेषता यह है कि आज से प्रारम्भ करके या कल से प्रारम्भ करके फिर निरन्तर चलने वाली क्रिया के लिए ही इसका प्रयोग किया जाता है।

**यदा-तदा**-अव्यय पद का प्रयोग-

**यदा 10 वादनं भवति तदा विद्यालयस्य उद्घाटनं भवति।**
जब 10 बजता है तब विद्यालय खुलता है।

**यदा शिक्षकः आगच्छति तदा छात्राः पठन्ति।**
जब शिक्षक आते हैं तब छात्र पढ़ते हैं।

**यदा सुशीलः पठति तदा सरोजः अपि पठति।**
जब सुशील पढ़ता है तब सरोज भी पढ़ता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| **आम्,** | **वा,** | **किम्** | **न** |
| हाँ | विकल्प | क्या | नही |

इन अव्यय पदों का प्रयोग-

**भारतस्य राजधानी देहली वा?** **आम्, भारतस्य राजधानी देहली अस्ति।**
क्या भारत की राजधानी दिल्ली है? हाँ, भारत की राजधानी दिल्ली है।

**भारते लोकतन्त्रं वा?** **आम्, भारते लोकतन्त्रम् अस्ति।**
क्या भारत में लोकतन्त्र है? हाँ भारत में लोकतन्त्र है।

**भारते राजतन्त्रं वा?** **न, भारते राजतन्त्रं नास्ति।**
क्या भारत में राजतन्त्र है? नहीं, भारत में राजतन्त्र नहीं है।

☛ ***बहु किञ्चित्*** *अव्यय पद का प्रयोग-*

**गजः बहु खादति अजा किञ्चित् खादति।**
हाथी बहुत खाता है बकरी कम खाती है।

**श्रमिकः बहु कार्यं करोति व्यवस्थापकः किञ्चित् कार्यं करोति।**
मजदूर बहुत श्रम करता है मैनेजर थोड़ा काम करता है।

**रमा बहु परिश्रमं करोति नीलम किञ्चित् परिश्रमं करोति।**
रमा बहुत परिश्रम करती है नीलम थोड़ा परिश्रम करती है।

**वायुयानं बहु ध्वनिं करोति कारयानं किञ्चित् ध्वनिं करोति।**
हवाई जहाज बहुत ध्वनि करता है कार थोड़ी ध्वनि करती है।

☛ ***इव*** *अव्यय पद का प्रयोग-*

**लता कोकिलः इव गायति।**
लता कोकिल की तरह (भाँति) गाती है।

**प्रदीपः राजेन्द्रकुमारः इव अभिनयति।**
प्रदीप राजेन्द्रकुमार की तरह अभिनय करता है।

**राघवेन्द्रः कपिलदेवः इव क्रिकेट् क्रीडति।**
राघवेन्द्र कपिलदेव की तरह क्रिकेट खेलता है।

**सोहनः बालिका इव लज्जां करोति।**
सोहन लड़की की तरह लज्जा करता है।

**अर्जुनः दुर्बलः इव विलपति।**
अर्जुन दुर्बल की भांति विलाप करता है।

**भवन्तः विदेशीयाः इव वेषं धृतवन्तः सन्ति।**
आप लोग विदेशियों की तरह वेष धारण किये हुए हैं।

☞ किन्तु अव्यय पद का प्रयोग- यह पूर्व वाक्य सम्बन्ध को बताने वाला अव्यय है।

**शीला लिखितुम् इच्छति, किन्तु लेखनी नास्ति।**
शीला लिखना चाहती है, किन्तु कलम नहीं है।

**दीपेन्द्रः चलनचित्रं द्रष्टुम् इच्छति, किन्तु चिटिका न प्राप्ता।**
दीपेन्द्र सिनेमा देखना चाहता है, किन्तु टिकट नहीं मिली।

**सः पठितुम् इच्छति, किन्तु मनः न रमते।**
वह पढ़ना चाहता है, किन्तु मन नहीं लगता है।

☞ 'कृते' (लिए) = अव्यय पद का प्रयोग। षष्ठी विभक्ति रूप के साथ इसके जोड़ने से सम्प्रदान अर्थ अथवा निमित्तार्थ को देता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| **रामस्य कृते** | **- रामाय** | **सीतायाः कृते** | **- सीतायै** |
| **देव्याः कृते** | **- देव्यै** | **फलस्य कृते** | **- फलाय** |
| **देवानां कृते** | **- देवेभ्यः** | **बालिकानां कृते** | **- बालिकाभ्यः** |
| **मन्दिराणां कृते** | **- मन्दिरेभ्यः** | **गृहाणां कृते** | **- गृहेभ्यः** |
| **कस्य कृते** | **- कस्मै** | **तस्य कृते** | **- तस्मै** |
| **तस्याः कृते** | **- तस्यै** | **भवतः कृते** | **- भवते** |
| **भवत्याः कृते** | **- भवत्यै** | **पितुः कृते** | **- पित्रे** |
| **मातुः कृते** | **- मात्रे** | | |

☞ **कुछ अन्य अव्यय पद-**

| | | | |
|---|---|---|---|
| **विना** | = बिना | **द्वारा** | = द्वारा |
| **ऋते** | = सिवाय | **प्रभृति** | = से लेकर |
| **सह** | = साथ | **उभयत्र** | = दोनों ओर |
| **पर्यन्तम्** | = तक | **तत्रैव** | = वहीं |
| **अत्रैव** | = यहीं | **इतः** | = यहाँ से |
| **यत्र-कुत्रापि** | = जहाँ कहीं भी | **कुतः** | = कहाँ से |
| **ततः** | = वहाँ से | **इतस्ततः** | = इधर-उधर |
| **यतः** | = क्योंकि | **उभयतः** | = दोनों ओर से |
| **सर्वतः** | = सभी ओर से | **उपर्यधः** | = ऊपर नीचे |

**इन अव्यय पदों के उदाहरण-**

**जलं विना मीनाः न जीवन्ति।**
जल के विना मछलियाँ नहीं जीवित रहती।

**ऋते ज्ञानं न मुक्तिः।**
ज्ञान के सिवाय मुक्ति के अन्य उपाय नहीं है।

**रमा आकाशवाणीद्वारा समाचारं शृणोति।**
रमा आकाशवाणी के द्वारा समाचार सुनती है।

**रमाकान्तः बसद्वारा कार्यालयं गच्छति।**
रमाकान्त वस से कार्यालय जाता है।

**अत्रैव गौतमऋषिः तपः आचरितवान्।**
यहीं गौतम ऋषि ने तप किया था।

**उभयत्र वृक्षाः सन्ति।**
दोनों ओर वृक्ष हैं।

**अत्रैव निषादरामयोः मेलनम् अभवत्।**
यहीं निषाद और राम का मिलन हुआ था।

**तत्रैव भवति मेलापकम्।**
वहीं होता है (लगता है) मेला।

**तत्रैव भवति अन्त्येष्टिसंस्कारः।**
वहीं अन्त्येष्टि संस्कार होता है।

**इतः मन्दिरं दूरं नास्ति।**
यहाँ से मन्दिर दूर नहीं है।

**ग्रामात् प्रभृति नगरपर्यन्तं दूरभाषस्य प्रसारः अस्ति।**
ग्राम से लेकर नगर तक दूरभाष का प्रसार है।

**मोहनः कुतः आगच्छति?**
मोहन कहाँ से आता है?

**वरुणा रेलयानं कुतः आयाति ?**
वरुणा रेलयान कहाँ से आती है ?

**वरुणारेलयानं काशीतः आयाति।**
वरूणा रेलगाड़ी काशी से आती है।

**स इतस्ततः अटित्वा आगतवान्।**
वह इधर-उधर घूमकर आ गया।

**अट्टालिकाषु जनाः उपर्यधः कुर्वन्ति।**
अट्टालिकाओं में लोग उपर नीचे करते हैं।

**भारते यत्र कुत्रापि गन्तुं स्वातन्त्र्यम् अस्ति।**

**यत्र कुत्रापि संस्कृतेन सम्भाषणं शक्यते।**
कहीं भी संस्कृत में सम्भापण सम्भव है।

**इतः विश्वविद्यालयः पञ्चकिलोमीटरदूरमस्ति।**
यहाँ से विश्वविद्यालय पाँच किलोमीटर दूर है।

**इतः लखनऊमेलरेलयानं 10:00 वादने प्रस्थानं करोति।**
यहाँ से लखनऊ मेल रेलगाड़ी 10:00 वजे छूटती है।

**भारते यत्र कुत्रापि गन्तुं स्वातन्त्र्यम् अस्ति।**

भारत में कहीं भी जाने की स्वतन्त्रता है।

**मानवाः जीवन्ति यतः प्राणवायुः अस्ति।**
मानव जीवित है क्योंकि ऑक्सीजन है।

**संस्कृतिः जीविता अस्ति यतो हि संस्कृतं जीवति।**
संस्कृति जीवित है क्योंकि संस्कृत जीवित है।

**परीक्षाकाले छात्राः इतस्ततः न भ्रमन्ति।**
परीक्षा समय में छात्र इधर-उधर नहीं घूमते हैं।

**बारं-बारं उपर्यधः गमनागमनेन शरीरं क्लान्तं भवति।**
बार-बार ऊपर नीचे जाने-आने से शरीर थकता है।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| इत्थम्, एवम् | = | ऐसे | सर्वथा | = | सब तरह से |
| अन्यथा | = | नहीं तो | कथमपि | = | किसी प्रकार |
| यथा-यथा | = | जैसे-जैसे | यथाकथमपि | = | जिस किसी प्रकार |
| तथैव | = | उसी प्रकार | बहुधा, प्रायः | = | अक्सर |
| मिथः | = | आपस में | अवश्यम् | = | जरूर |
| स्वयम् | = | खुद | वस्तुतः | = | असल में |
| सहसा, अकस्मात् | = | अचानक | वृथा, मुधा | = | व्यर्थ |
| समक्षम् | = | सामने | मन्दं | = | धीरे |
| इत्थम्, इदम् इत्थम् | = | यह ऐसा ही है। | कथञ्चित् | = | किसी प्रकार |
| यथा-यथा | = | जैसे-जैसे | तथा-तथा | = | वैसे-वैसे |
| यथा कथञ्चित् | = | जिस किसी प्रकार | बहुधा | = | अक्सर |

इन अव्यय पदों के उदाहरण-

**इत्थं व्यवहारः उचितः नास्ति।**
ऐसा व्यवहार उचित नहीं है।

**भगवद्ध्यानं सर्वथा कल्याणकारकम्।**
भगवान का ध्यान सब तरह से कल्याणकारक है।

**परदेशे सर्वथा जागरूकता आवश्यकी।**
पर देश में सब तरह से जागरूकता आवश्यक है।

**वृक्षारोपणं करोतु अन्यथा जीवितुं न शक्यते।**
वृक्षारोपण करें नहीं तो जीवन नहीं जी सकेंगे।

**दरिद्राः कथञ्चित् जीवनं यापयन्ति।**
दरिद्र किसी भी प्रकार जीवन बिताते हैं।

**निर्धनाः कथमपि उदरं पालयन्ति।**
गरीब किसी भी प्रकार पेट पालते हैं।

**यथा-यथा वस्तुनां निर्माणं भवति तथा तथा आपूर्तिः भवति।**
जैसे-जैसे वस्तुओं को उत्पादन होता है वैसे-वैसे आपूर्ति होती है।

**रमेशः पादेन खञ्जः स यथाकथञ्चित् चलति।**
रमेश पैरों से लंगड़ा है वह जिस किसी प्रकार चलता है।

**यादृशः प्रश्नः आसीत् तथैव उत्तरमपि दत्तवान्।**
जैसा प्रश्न था उसी प्रकार उत्तर भी दिया।

**हिमाचलप्रदेशे बहुधा शैत्यं भवति।**
हिमाचल प्रदेश में अक्सर सर्दी होती है।

**पूर्वं बहुधा अनावृष्टिः भवति स्म।**
पहले अक्सर सूखा पड़ता था।

☞ *निषेध वाचक अव्यय पद-*

न, नो, नहि = नहीं

मा = मत

अलम् = बस

इन अव्यय पदों के प्रयोग-

**स हिन्दी नहि जानाति।**
वह हिन्दी नहीं जानता है।

**अग्निस्पर्शं मा कुरु।**
आग को मत छुओ।

**कोलाहलं मा कुरु।**
कोलाहल नहीं करो।

**असत्यं मा वदतु।**
झूठ मत बोलिए।

**अलम् अधिककथनेन।**
बस और अधिक न कहें।

**अलं निद्रया।**
बस करो सोना।

☞ स्वीकारवाचक अव्यय पद-

आम्, ओम् = हाँ

बाढम् = बहुत अच्छा

अथकिम् = और क्या

इनके प्रयोग-

**छात्रस्य उत्तमं प्रदर्शनं दृष्ट्वा गुरुः बाढं बाढं इति वदति।**
छात्र का उत्तम प्रदर्शन देखकर गुरु बहुत अच्छा, बहुत अच्छा कहते हैं।

**क्रीडाक्षेत्रे उत्तमं प्रदर्शनं दृष्ट्वा दर्शकाः बाढं बाढं इति वदन्ति।**
मैदान में अच्छा प्रदर्शन देखकर दर्शक बहुत अच्छा, बहुत अच्छा बोलते है।

**मोहनः - किम् मोदकं खादिष्यति?** **रमेशः - अथकिम्।**
मोहन - क्या लडडू खाओगे? रमेश - और क्या।

☛ 'कति' शब्द नित्य बहुवचनान्त है। इस अव्यय के उदाहरण निम्नलिखित है-

**हस्ते कति अंगुल्यः सन्ति ?** **हस्ते पञ्च अंगुल्यः सन्ति।**
हाथ में कितने अँगूली हैं ? हाथ में पाँच अँगुलियाँ हैं।

**भारते कति राज्यानि सन्ति ?** **भारते अष्टाविंशति राज्यानि सन्ति।**
भारत में कितने राज्य हैं। भारत में अट्ठाईस राज्य हैं।

**कति जनाः सन्ति।** **कति लेखन्यः सन्ति।**
कितने लोग हैं। कितनी लेखनी हैं।

**कति पुस्तकानि सन्ति।** **कति गृहाणि सन्ति।**
कितनी पुस्तकें हैं। कितने घर हैं।

☛ जहाँ गणना सम्भव है वहाँ 'कति' तथा जहाँ गणना सम्भव नहीं वहाँ **कियत्** अव्यय पद का प्रयोग होता है। जैसे-

**सागरे कियत् जलम् अस्ति ?** **तस्य पार्श्वे कियत् ज्ञानम् अस्ति?**
समुद्र में कितना जल है ? उसके पास कितना ज्ञान है ?

**तस्य मूल्यं कियत् अस्ति ?** **पुस्तकं कियत् सुन्दरम् अस्ति ?**
उसका मूल्य कितना है ? पुस्तक कितना सुन्दर है ?

**स्थानं कियत् मनोहरम् अस्ति ?**
स्थान कितना मनोहर है ?

☛ कदा (कब) यह प्रश्नार्थक अव्यय है और इसका उत्तर सर्वदा सप्तमी विभक्ति में अथवा सप्तम्यर्थ अव्यय प्रातः, सायं इत्यादि अव्ययों के द्वारा होता है।

**कृषकः कदा क्षेत्रं गच्छति ?** **कृषकः प्रातः क्षेत्रं गच्छति।**
किसान कब खेत में जाता है ? किसान प्रातः काल खेत में जाता है।

**आकाशवाणीतः सायं समाचारः प्रसार्यते।** आकाशवाणी से सायं समाचार प्रसारित होता है।

**रमेशः कदा विद्यालयं गच्छति ?** **रमेशः दसवादने विद्यालयं गच्छति।**
रमेश कब विद्यालय जाता है ? रमेश दस बजे विद्यालय जाता है।

**भवान् कदा अल्पाहारं स्वीकरोति ?** **भवती कदा पूजां करोति ?**

आप (पुं) कब नास्ता करते हो ? आप (स्त्री) कब पूजा करती है ?

**छात्रः कदा पाठं स्मरति ?** **शिक्षकाः कदा पठन्ति ?**

छात्र कब पाठ याद करता हैं ? शिक्षक कब पढ़ते हैं ?

☞ *तः - पर्यन्तम् इस अव्यय पद का प्रयोग -*

**रामः 5:00 वादनतः 6:00 वादनपर्यन्तं योगासनं करोति।**
राम 5:00 बजे से 6:00 बजे तक योगासन करता है।

**रामः 6.00 वादनतः 8.00 वादनपर्यन्तं नित्यक्रियां करोति।**
राम 6 बजे से 8 बजे तक नित्यक्रिया सम्पादित करता है।

**रामः 8.00 वादनतः 10.00 वादनपर्यन्तं स्वाध्यायं करोति।**
राम 8 बजे से 10 बजे तक स्वाध्याय करता है।

**रामः 10.00 वादनतः 4.00 वादनपर्यन्तं कक्षां करोति।**
राम 10 बजे से 4 बजे तक कक्षा करता है।

**रामः 4.00 वादनतः 6.00 वादनपर्यन्तं क्रीडां करोति।**
रामः 4 बजे से 6 बजे तक खेलता है।

**अहं रात्रिः 8.00 वादनतः 11.00 वादनपर्यन्तं पठामि।**
मैं रात्रि 8 बजे से 11 बजे तक पढ़ता हूँ।

**वयं 11.00 वादनतः 5.00 वादनपर्यन्तं निद्रां कुर्मः।**
हम लोग 11 बजे से 5 बजे तक सोते हैं।

**लखनऊमेलरेलयानं लखनऊतः देहलीपर्यन्तं गच्छति।**
लखनऊ मेल रेलगाड़ी लखनऊ से दिल्ली तक जाती है।

**पुरुषोत्तमरेलयानं पुरीतः देहलीपर्यन्तं गच्छति।**
पुरुषोतम रेलगाड़ी पुरी से दिल्ली तक जाती है।

**वरुणारेलयानं काशीतः, लखनऊपर्यन्तं गच्छति।**
वरुणा रेलगाड़ी काशी से लखनऊ तक जाती है।

**छात्राः गृहतः विद्यालयपर्यन्तं त्रिचक्रिकया गच्छन्ति।**
छात्र घर से विद्यालय तक रिक्सा द्वारा जाते हैं।

**अहं ग्रामतः नगरपर्यन्तं पद्भ्यां गच्छामि।**
मैं गाँव से नगर तक पैदल जाता हूँ।

**आनन्दः गृहतः कार्यालयपर्यन्तं मित्रेण सह गच्छति।**
आनन्द घर से कार्यालय तक मित्र के साथ जाता है।

☞ **स्म**–*इस अव्यय पद का प्रयोग वर्तमान काल के क्रियापदों के आगे जोड़ने से वह क्रिया भूतकाल के अर्थ को देती है। जैसे–*

**दिलीपः सेवां करोति।** **दिलीपः सेवां करोति स्म।**

दिलीप सेवा करता है। दिलीप सेवा करता था।

**सैनिकाः युद्धं कुर्वन्ति।** **सैनिकाः युद्ध कुर्वन्ति स्म।**

सैनिक युद्ध करते हैं। सैनिक युद्ध करते थे।

**अहं वाचनालयं गच्छामि।** **अहं वाचनालयं गच्छामि स्म।**

मैं वाचनालय जाता हूँ। मैं वाचनालय जाता था।

☞ **अपेक्षया**–*इस अव्यय पद का प्रयोग दो की तुलना कर एक के विशेष कथन हेतु प्रयोग होता है। इच्छा अर्थ में तो अपेक्षा का प्रयोग होता है न कि अपेक्षया का। अपेक्षया के पूर्व षष्ठी विभक्ति होती है।*

**गोपालः नरेन्द्रस्य अपेक्षया मेधावी।** **सुरजीतः कृष्णस्य अपेक्षया कृपणः।**

गोपाल नरेन्द्र की अपेक्षा मेधावी है। सुरजीत कृष्ण की अपेक्षा कंजूस है।

**लता राधायाः अपेक्षया उन्नता।** **गङ्गा यमुनायाः अपेक्षया दीर्घा।**

लता राधा की अपेक्षा लम्बी है। गंगा यमुना की अपेक्षा लम्बी है।

**चेन्नेनगरं भोपालस्य अपेक्षया वृहत्।** **दिनेशः मम अपेक्षया स्थूलः अस्ति।**

चैन्ने नगर भोपाल की अपेक्षा विशाल है। दिनेश मेरे अपेक्षा मोटा है।

**अन्याभाषायाः अपेक्षया संस्कृतं मधुरम्।** **लेखनस्य अपेक्षया भाषणं सुकरम्।**

अन्य भाषा की अपेक्षा संस्कृत मधुर है। लेखन की अपेक्षा भाषण सुगम है।

☞ **इतः पूर्वम्-इतः परम्** *इस अव्यय पद के उदाहरण–*

**सः इतः पूर्वं ब्रह्मचारी आसीत्। इतः परं गृहस्थः भविष्यति।**
वह इससे पहले ब्रह्मचारी था। अब गृहस्थ होगा।

**मनोजः इतः पूर्वं निरुद्योगी आसीत्। इतः परं उद्योगी भविष्यति।**
मनोज पहले बेरोजगार था। अब उद्योगी होगा।

**रविकान्तः इतः पूर्वं प्रवासं करोति स्म।**
रविकान्त पहले प्रवास करता था।

**श्यामला इतः पूर्वं संस्कृतकार्यं करोति स्म।**
श्यामला इससे पहले संस्कृत कार्य करती थी।

**पद्मजा इतः परं संस्कृतकार्यं करिष्यति।**
पद्मजा अब संस्कृत कार्य करेगी।

**वयं इतः परं संस्कृतेन सम्भाषणं करिष्यामः।**
हमसब अब संस्कृत में सम्भाषण करेंगे।

**वयं इतः परं समाजसेवां करिष्यामः।**
हमसब अब समाजसेवा करेंगे।

**अहं इतः पूर्वं काश्याम् आसम् इतः परं लखनऊनगरे भविष्यामि।**
मैं इससे पहले काशी में था अब लखनऊ में रहूँगा।

**बालकाः इतः पूर्वं वृक्षारोहणं कुर्वन्ति स्म इतः परं न करिष्यन्ति।**
लड़के इससे पहले वृक्ष पर चढ़ते थे अब नहीं चढ़ेगे।

☞ **यतः (चूंकि)**–*इस अव्यय पद के उदाहरण–*

**सः विद्यालयं गच्छति यतः पठितुम् इच्छति।**
वह विद्यालय जाता है चूंकि पढ़ना चाहता है।

**देवेशः भारतीय - संस्कृतिं जानाति यतः संस्कृतं जानाति।**
देवेश भारतीय संस्कृति को जानता है चूंकि संस्कृत जानता है।

**अहं भोजनं करोमि यतः बुभुक्षा अस्ति।**
मैं खाना खाता हूँ चूंकि भूख है।

**वैदेशिकाः संस्कृतं पठन्ति यतः भारतं ज्ञातुम् इच्छन्ति।**
विदेशी संस्कृत पढ़ते हैं चूंकि भारत को जानना चाहते हैं।

**वयं मन्दिरं गच्छामः यतः श्रद्धा अस्ति।**
हमलोग मन्दिर जाते हैं चूंकि श्रद्धा है।

**भक्ताः तीर्थस्थानं गच्छन्ति यतः धर्मे आदरः अस्ति।**
भक्त तीर्थस्थान जाते हैं चूंकि धर्म में आदर हैं।

**देवव्रतः रुग्णसेवां करोति यतः सेवाभावः अस्ति।**
देवव्रत रोगियों की सेवा करता है चूंकि सेवा भाव है।

**यद्यपि तथापि** - *इस अव्यय पद के उदाहरण-*

**यद्यपि सुरेशः संस्कृतं जानाति तथापि सम्भाषणं न करोति।**
यद्यपि सुरेश संस्कृत जानता है फिर भी सम्भाषण नहीं करता है

**यद्यपि धनम् अस्ति तथापि दानं न करोति।**
जबकि धन है फिर भी दान नहीं करता है।

**यद्यपि आकाशे मेघाः सन्ति तथापि वृष्टिः न भवति।**
आकाश में जबकि मेघ हैं फिर भी वर्षा नहीं हो रही है।

**यद्यपि शिशिरऋतुः अस्ति तथापि शैत्यं न अनुभूयते।**
जबकि शिशिर ऋतुः है फिर भी ठंडक का अनुभव नहीं हो रहा है।

**नीरजः यद्यपि कृशकायः अस्ति तथापि शक्तिसम्पनः अस्ति।**
नीरज जबकि दुबला है फिर भी शक्तिशाली है।

**दीपिका यद्यपि बुद्धिमती अस्ति तथापि वंचनां प्राप्नोति।**
दीपिका जवकि बुद्धिमती है फिर भी ठगी जाती है।

**अग्रिम-वर्षे यद्यपि उत्पादनं भविष्यति तथापि मूल्यवर्द्धनं भविष्यति।**
अगले वर्ष जबकि उत्पादन होंगे फिर भी मूल्य बढ़ेंगे।

**यद्यपि कार्यं न जानाति तथापि प्रदर्शनं करोति।**
काम करना जबकि नहीं जानता फिर भी दिखावा करता है।

☞ **इदानीम्, अधुना, सम्प्रति** *(इस समय) -इन अव्यय पदों के उदाहरण-*

**इदानीं युगः एव तादृशः अस्ति।**
इस समय युग ही ऐसा है।

**इदानीं दूरदर्शने प्रतिदिनं संस्कृतसमाचारः प्रसार्यते।**
इस समय प्रतिदिन संस्कृत में समाचार प्रसारित होता है।

**अधुना कलियुगस्य प्रथमः चरणः प्रचलति।**
इस समय कलियुग का प्रथम चरण चल रहा है।

**सम्प्रति संक्रमण-कालः अस्ति।**
इस समय संक्रमण काल है।

**अधुना नैतिकं दारिद्र्यं दृश्यते।**
इस समय नैतिक दरिद्रता दिखती है।

**अधुना सर्वाणि रेलयानानि बिलम्बेन चलन्ति।**
इस समय सभी रेलगाड़ियां बिलम्ब से चल रही हैं।

☞ *तदानीम् (उस समय), यदा (जब) -इन अव्यय पदों के उदाहरण -*

**यदा भारतं पराधीनम् आसीत् तदानीम् अभिव्यक्ति-स्वतन्त्रता नासीत्।**
जब भारत गुलाम था उस समय अभिव्यक्ति की स्वतन्त्रा नहीं थी।

**यदा अनारोग्यं भवति तदानीं सुखकरी वार्ता अपि कष्टकरी भवति।**
जब बीमार होता है उस समय अच्छी बात भी कष्ट देने वाली लगती है।

**यदा अधिकारी आगच्छति तदानीं सर्वे कार्ये संलग्नाः भवन्ति।**

जब अधिकारी आता है उस समय सभी कार्य में लग जाते हैं।

**यदा भारतवर्षं जगद्गुरुः आसीत् तदानीं सर्वविधवैभवम् आसीत्।**

जब भारत जगद्गुरु था उस समय सभी प्रकार की सम्पन्नता थी।

**यदा विश्वं ज्ञानकेन्द्रितम् आसीत् तदानीं भारतस्य सर्वाधिकं माहात्म्यम् आसीत्।**

जब विश्व ज्ञान केन्द्रित था उस समय भारत का सबसे अधिक महत्त्व था।

☞ ***एकदा*** *(एक समय, अथवा एक बार),* ***सर्वदा*** *(हमेशा) इन अव्यय पदों के उदाहरण-*

**एकदा एकः सिंहः आगतवान्।**

एक बार एक सिंह आया।

**एकदा अहं देहली-नगरं गतवान्।**

एक बार मैं दिल्ली नगर गया।

**एकदा वयं वैष्णोमन्दिरं गमिष्यामः।**

एक बार हम लोग वैष्णोमन्दिर जायेंगे।

**एकदा मम मित्रं रुग्णः अभवत्।**

एक समय मेरा मित्र बीमार हो गया।

**सः सर्वदा अरण्य-रोदनं करोति।**

वह हमेशा अरण्य-रोदन करता है।

**रमेशः सर्वदा चाटुकारितां करोति।**

रमेश हमेशा चाटुकारिता करता है।

**रमा सर्वदा चिन्तनं करोति।**

रमा हमेशा चिन्तन करती है।

**दरिद्राः सर्वदा याचनां कुर्वन्ति।**

दरिद्र हमेशा माँगते हैं।

**कापुरुषाः सर्वदा भीताः भवन्ति।**

कायर पुरुष हमेशा भयभीत रहते हैं।

**श्रेष्ठाः सर्वदा स्तुत्याः भवन्ति।**

श्रेष्ठ लोग हमेशा स्तुत्य होते हैं।

☞ ***कदाचित्*** *(कभी),* ***कदापि*** *(कभी भी) - इन अव्यय पदों के उदाहरण -*

**कदाचित् मम गृहम् आगच्छतु।**

कभी मेरे घर आइए।

**कदाचित् भवता सह मेलनं जातम्।**

कभी आपके साथ मिलना हुआ है।

**कदाचित् अस्माकं कार्यालयं पश्यतु।**

कभी हम लोगों का कार्यालय देखिए।

**कदाचित् अस्माभिः सह भोजनं करोतु।**

कभी हम लोगों के साथ भोजन करिए।

**समयेन कार्यं करणीयं कदापि निरीक्षणं भवितुम् शक्नोति।**

समय से काम करना चाहिए कभी भी निरीक्षण हो सकता है।

**यानं मन्दं चालनीयं कदापि दुर्घटना भवितुं शक्नोति।**

गाड़ी धीमी चलानी चाहिए कभी भी दुर्घटना हो सकती है।

**कदापि भारतस्य संस्कृत्याः नाशः न भविष्यति।**
कभी भी भारत की संस्कृति का नाश नहीं होगा।

**कदापि ज्ञानपिपासायाः शमनं न भवति।**
कभी भी ज्ञान रूपी प्यास बुझती नहीं है।

**कदापि भारत-पाकिस्तानयोः उत्तम सम्बन्धः न भवति।**
कभी भी भारत-पाकिस्तान का सम्बन्ध अच्छा नहीं होता है।

**कदापि असत्यं न वक्तव्यम्।**
कभी भी झूठ नहीं बोलनी चाहिए।

☞ *यावत् (जब तक), तावत् (तब तक) - इन अव्यय पदों के उदाहरण-*

**यावत् विन्ध्यहिमालयः तावत् भारतीया संस्कृतिः।**
जब तब विन्ध्य और हिमालय पर्वत है तब तक भारतीय संस्कृति है।

**यावत् जीवेत् तावत् सुखं जीवेत्।**
जब तक जीयें सुख से जीयें।

**यावत् अहं रेलस्थानकं प्राप्तवान् तावत् रेलयानं प्रस्थितम्।**
जब तक मैं रेलवे स्टेशन पहुँचा तब तक रेलगाड़ी प्रस्थान कर दी।

**यावत् अधिकारिणः उपविशन्ति तावत् कर्मकराः उपविशन्ति।**
जब तक अधिकारी बैठते हैं तब तक कर्मचारी बैठते हैं।

**यावत् साफल्यं न मिलति तावत् परिश्रमं करोति।**
जब तक सफलता नहीं मिलती तब तक परिश्रम करता है।

**यावत् श्रद्धा न भवति तावत् फलं न लभ्यते।**
जब तक श्रद्धा नहीं होती तब तक फल नहीं मिलता।

**यावत् गुरुः न लभ्यते तावत् ज्ञानं न भवति।**
जब तक गुरु नहीं मिलता तब तक ज्ञान नहीं होता है।

**यावत् तपः न करोति तावत् मनोरथः न सिद्ध्यति।**
जब तक तप नहीं करता है तब तक मनोकामना पूर्ण नहीं होती।

**यावत् माता आगतवती तावत् पुत्रः संन्यासी अभवत्।**
जब तक माता आयी तब तक पुत्र संन्यासी हो गया।

**यावत् चिकित्सकः आगतवान् तावत् रोगीः मृतः।**
जब तक चिकित्सक आया तब तक रोगी मर चुका।

उपर्युक्त अव्यय पदों के अतिरिक्त कुछ अन्य विभिन्न स्थितियों एवं सम्बन्धों को सूचित करने वाले प्रमुख अव्यय पद निम्नलिखित हैं-

- हा–1. - यह आश्चर्य या सन्तोष को प्रकट करता है।
- आह! 2. यह दुःख सूचक है।
- हा। हा हतास्मि। हाय मैं मर गया। यह प्रायः सम्बोधन के साथ आता है। कभी–कभी इसका प्रयोग द्वितीयान्त के साथ होता है–अफसोस है। इसके साथ कष्टम्, धिक, या हन्त का भी प्रायः प्रयोग होता है।
- आह! - आह ! वहु वेदना।
- आह बहुत दर्द है।
- मुहुः 1. प्रतिपल, निरन्तर, बार–बार। इसका प्रायः द्विरूक्त 'मुहुर्मुहुः' प्रयुक्त होता है। 2. इसके विपरीत। मुहुः– मुहुः–अब ऐसा–अब ऐसा, कभी ऐसा–कभी ऐसा।
- ननु (न नु) नहीं 1. ऐसे प्रश्नवाचक वाक्य जिनके उत्तर की 'हाँ' में आशा की जाती हो। अवश्य, वस्तुतः। ननु अहं भवतः प्रियः। क्या मैं वस्तुतः आपका प्रिय हूँ।
- तु – (यह वाक्य के प्रारम्भ में नहीं आता) किन्तु, तथापि। यह कभी–कभी 'च' या 'वा' के अर्थ में आता है या केवल पाद की पूर्ति हेतु होता है। यह कभी–कभी उसी वाक्य में दो बार भी आता है। अपि तु = बल्कि। न तु = न कि। परन्तु = फिर भी, तु–तु= वस्तुतः।
- अथ -1. वाक्य का प्रारम्भ सूचक = तब, अब, बाद में।
  2. पुस्तक, अध्याय, परिच्छेद आदि के शीर्षक के आरम्भ में अर्थात् 'अब' या 'यहाँ' से प्रारम्भ होता है'।
- अये–यह सम्बोधनसूचक निपात है। मुख्यतया यह नाटको में आता है। अये, वसन्तसेना प्राप्ता। आह, वसन्तसेना आ गई। कभी–कभी इसका प्रयोग अपि के तुल्य सम्बोधनसूचक निपात के रूप में होता है।
- अरे–यह सम्बोधनसूचक निपात है। अरे = अरे, ओ, हे।
- अहह–यह आनन्दसूचक अव्यय है। दुःख या हाय का अर्थ प्रकट करता है। अहह महापङ्के पतितोऽस्मि्। हाय मैं गहरे कीचड़ में फंस गया हूँ।
- अहो – यह आश्चर्य, प्रसन्नता, दुःख, क्रोध, प्रशंसा या आक्षेप–सूचक अव्यय है। यह साधारणतया प्रथमान्त के साथ प्रयुक्त होता है। अहो गीतस्य माधुर्यम्। ओह, गीत की मधुरता ! अहो हिरण्यक श्लाध्योऽसि। ओह, हे हिरण्यक, तुम प्रशंसनीय हो।
- दिष्ट्या–भाग्य से, सौभाग्य से। इसका प्रायः वृध् धातु बढ़ना के साथ प्रयोग होता है। 'तुम समृद्ध हो रहे हो' अर्थात् 'प्रसन्नता की बात है' बधाई है। दिष्ट्या महाराजो विजयेन वर्धते, विजय के लिए महाराज को बधाई हैं।

- धिक् – यह असन्तोष, घृणा और खेदसूचक अव्यय है। धिक्कार है। हा धिक्। इसके साथ नियमित रूप से द्वितीया विभक्ति का प्रयोग होता है। प्रथमा, सम्बोधन और षष्ठी भी इसके साथ मिलती है। धिक् त्वामस्तु, तुझे धिक्कार है।
- बत–यह आश्चर्य और खेद को सूचित करता है। इसी अर्थ में अन्य विस्मयसूचक अव्यय भी इसके साथ सम्बद्ध हो जाता है। बत रे, अपि बत।
- भोः –1. सामान्यतया किसी व्यक्ति को सम्बोधन करने का सूचक अव्यय है, 'हे', अरे। यह भवत् शब्द पुंल्लिग सम्बोधन एकवचन (भवस्) का संक्षिप्त रूप है। यह पुरुष और स्त्री दोनों को सम्बोधित करने में प्रयुक्त होता है:– भोः भोः पण्डिताः (ओ पण्डितों!) इसका कभी–कभी आत्मभाषण में भी 'हाय' अर्थ में प्रयोग होता है।
- साधु –1. बहुत अच्छा, शाबाश। 2. लोट् के साथ – 'आओ'। दमयन्त्याः पणः साधु वर्तताम्। आओ दमयन्ती को बाजी पर लगाओ। 3. अच्छा, इसके साथ लट् उत्तम पुरुष का प्रयोग होता है। साधु यामि। अच्छा, मैं अभी जा रहा है। 4. अवश्य, निश्चित रूप से। यदि जीवामि साध्वेनं पश्येयम्। यदि में जीवित रहा तो उसे अवश्य देखूँगा।
- स्वस्ति–1. कल्याण हो, शुभ हो। 2. जय हो।
- हन्त –1. उपदेशादि सुनने के लिए आह्वान–आओ "देखो" प्रार्थना करता हूँ। हन्त ते कथयिष्यामि। आओं मैं तुम्हें बताऊँगा।
- निम्नलिखित प्रशनवाचक अव्यय पदों के अन्त में चित् व चन प्रत्यय का प्रयोग होता है-

| | चित् | चन |
|---|---|---|
| कदा | कदाचित् | कदाचन |
| कुत्र | कुत्रचित् | कुत्रचन |
| कथम् | कथचिंत् | कथंचन |
| कुतः | कुतश्चित् | कुतश्चन |

# तृतीय : अध्याय

## विभक्ति ज्ञान

संस्कृत सम्भाषण हेतु कारक का ज्ञान परमावश्यक है। कारक के विभिन्न चिन्हों का सम्भाषण में शब्दों में विभक्ति जोड़कर कर्ता के साथ सम्बन्ध ज्ञात होता है। विभक्तियों को ध्यान में रखे बिना कर्ता को अभीष्ट की प्राप्ति नहीं होती। विभक्ति ज्ञापक के बिना वाक्य रचना भी सम्भव नहीं है। यहाँ सातों विभक्तियों का क्रमशः परिचय प्रस्तुत है-

### *प्रथमा विभक्ति*

कर्तृवाच्य में कर्ता प्रथमा विभक्ति की होती है।

**राधा पाठशालां गच्छति।**
राधा पाठशाला जाती है।

**सुमन गीतं गायति।**
सुमन गीत गाती है।

इन वाक्यों में राधा और सुमन प्रथमान्त हैं। इनके योग में प्रथमा विभक्ति हुई है।

**रामः इव सत्पुरुषः कः अस्ति?**
राम के समान सत्पुरुष कौन है ?

**विवेकानन्दः इव ज्ञानी कः अस्ति?**
विवेकानन्द के समान ज्ञानी कौन है?

इन वाक्यों में राम और विवेकानन्द शब्द प्रथमान्त हैं।

☞ कर्मवाच्य में **कर्म प्रथमा विभक्ति के प्रयुक्त होते हैं।**

**मोहनेन ग्रन्थः पठ्यते।**
मोहन ग्रन्थ पढ़ता है।

**सीतया पत्रिका पठ्यते।**
सीता पत्रिका पढ़ती है।

यहाँ कर्म ग्रन्थ व पत्रिका प्रथमा विभक्ति का है।

**रमया चन्द्रः अवलोक्यते।**
रमा चन्द्रमा देखती है।

**मया ग्रन्थः लिख्यते।**
मैं ग्रन्थ लिखता हूँ।

**बालकैः विद्यालयः गम्यते**
लड़के विद्यालय जाते हैं।

**महिलाभिः गीतं गीयते।**
महिलायें गीत गाती हैं।

**अस्माभिः कार्यं क्रियते।**
हम लोग कार्य करते हैं।

**अस्माभिः फलं खाद्यते।**
हम लोग फल खाते हैं।

उपर्युक्त सभी उदाहरणों में कर्मवाच्य के कारण कर्म प्रथमा विभक्ति का है।

